द्वार आज्यग्रहण का अन्तरिक्षलोक से सम्बन्ध है। अतएव आन्तरिक्ष्य ऋतु-छन्दों के लिए आज्यद्रव्य का ग्रहण ही अन्वर्थ बनता है।

जुहू में जो चार बार आज्यग्रहण होता है, उस का प्रयाजद्वारेण ऋतुदेवता से सम्बन्ध है, एवं उपभृत् में जो आठ बार करके आज्यग्रहण किया जाता है, उस का अनुयाजद्वारेण छन्दोदेवता से सम्बन्ध है। दोनों मुख्य देवतापेक्षया अवरश्रेणि में प्रतिष्ठित होते हुए नामग्रहण की मर्य्यादा से बहिर्भूत हैं। अब बच रहता है— ध्रुवा। ध्रुवा में जो चार बार आज्यग्रहण किया जाता है उसका उपयोग सम्पूर्ण यज्ञ की सिद्धि से सम्बन्ध रखता है। आज्यसम्बन्धिनी सारी हविकर्तव्यता ध्रुवा स्थित आज्य से ही पूरी की जाती है। जब यहां सब का समभाव है, तो यहां भी नामग्रहण को अवसर नहीं मिलसकता। जो वस्तु सबके लिए है, उस में विशेष व्यक्ति का नामग्रहण असङ्गत है। इसप्रकार आत्मा के पुर निर्माण करने वाले ऋतु-छन्दों के लिए गृहीत आज्य में नामग्रहणाभाव ही अजामिभाव का रक्षक बन रहा है। (६,७,८,९,१०)।

---

आज्यग्रहण प्रक्रिया में कुछ विशेषता रक्खी गई है। और वह विशेषता यही है कि, जुहू में ग्रहण होता है चार बार ही, परन्तु आज्यमात्रा औपभृत आज्य की अपेक्षा अधिक होती है। इधर उपभृत् में सङ्ख्या की दृष्टि से जुहू की अपेक्षा ग्रहण तो होता है द्विगुणित (आठबार), परन्तु आज्यमात्रा जुहू के आज्य की अपेक्षा अल्प होती है। इस विशेषता का क्या कारण ? प्रकृत प्रकरण इसी प्रश्न का सोपपत्तिक समाधान कर रहा है।

वैदिक-विज्ञान से सम्बन्ध रखने वाली सुप्रसिद्ध 'निदानविद्या' ही इस उपपत्ति का मूलाधार है, जिस विद्या का गीताविज्ञानभाष्यान्तर्गत 'भक्तियोगपरीक्षा' नामक भूमिका पञ्चमखण्ड के 'प्रतिमानिर्माणरहस्य' नामक प्रकरण में विस्तारसे

निरूपण हुआ है। कुछ एक सादृश्यों के आधार पर अन्य में अन्य वस्तु का आरोप करना 'निदान' कहलाता है। जहां लोकव्यवहार में व्यवहारकर्म सञ्चालन के लिए पदे पदे निदान का आश्रय लिया गया है, वहां शास्त्रीय व्यवहार में, विशेषतः वेदशास्त्र के ब्राह्मणभाग में यज्ञकर्मसिद्धि के लिए अनेक स्थलों में इसका आश्रय लिया गया है। पहिले एक लौकिक उदाहरण ही लीजिए। 'डाक्टर ज्वालाप्रसाद मेडिकल मोतीलाल गौड़ का दहिना हाथ है' यह लौकिक निदान का उदाहरण है। वस्तुगत्या ज्वालाप्रसाद कभी मोतीलाल का दहिना हाथ नहीं है, परन्तु आरोप किया जाता है। इस निदानारोप का मूल यही है कि, दहिना हाथ ही कर्म सिद्धि का मूलद्वार है। चूंकि ज्वालाप्रसाद मोतीलाल के कर्म का अन्यतम सहायक है, बस इसी कर्मसादृश्य के आधार पर उसे निदानविधि से दहिना हाथ मान लिया गया है। अब एक शास्त्रीय उदाहरण भी लीजिए। लोकव्यवहारसञ्चारिणी जगन्माता लक्ष्मी की प्रतिमा के हाथ में 'कमल' का पुष्प है। यह कमल भूपिण्ड का सूचक है। भूपिण्ड का प्रारम्भिक उपादान 'आपो वै पुष्करपर्णम्' (शत० ६।७।२।२) इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार पुष्करपत्र है। कालातीतत्व (धनमानयुक्त) अप्-तत्त्व ही पुष्करपर्ण है। यही उत्तरोत्तर तेजः-स्नेह के क्रमिक यजन से आप —फेनादि आठ व्याहृतियों में परिणत होता हुआ कालान्तर में भूपिण्डरूप में परिणत हो जाता है। कमलपुष्प भी उसी अप्तत्त्व से सम्बन्ध रखता है। इसी सादृश्य के आधार पर कमल में भूपिण्ड का आरोप करते हुए इसे भूपिण्ड का निदान मान लिया गया है। 'स्रष्टा प्रजापति पद्मासन पर विराजमान रहते हुए पद्मभूः नाम से प्रसिद्ध हैं' इस व्यवहार का भी इसी निदान से सम्बन्ध है।

इस निदानविद्या को लक्ष्य में रखते हुए ही हमें गुरु लघपुरुष के आशय का समझना है। गुरु को दहिना हाथ, तथा लघपुरुष को वाम हाथ बतलाया है। शकुनशास्त्र के अनुसार दक्षिणभाग शुभ है, वामभाग अशुभ है। दक्षिणाङ्गस्फु-

एवं शुभ सुषमा का प्रवर्तक है, वामाङ्गस्फुरण अशुभ सुषमा का सूचक है। कारण यही है कि पुरुष अग्निवीर्य्यप्रधान है। पुरुष के दक्षिणाङ्ग में इसी अग्निवीर्य्य का प्राधान्य रहता है, एवं वामाङ्ग में निर्वीर्य्य सोम का प्राधान्य रहता है, चोंकि सोम स्त्रीवीर्य्य माना गया है। वामभाग स्त्रीवीर्य्यप्रधान है, इस का स्फुरण पुरुषतत्त्व का विरोधी है अतएव इसे अशुभ माना गया है। विम्नि का वाम (टेढा-प्रतिकूल) होजाना वामभाग से समतुल्पित है। इसी साहश्य के आधार पर हम कह सकते हैं कि दक्षिणहस्त स्थानीय जुहू पुरुषवीर्य्य का प्रतिनिधि बनता हुआ यजमानस्थानीय है। एवं वामहस्तस्थानीय उपभृत् स्त्रीवीर्य्य का प्रतिनिधि बनता हुआ, अशुभसूचक बनता हुआ यजमानशत्रुस्थानीय है। इस वीर्य्यसूचना के अतिरिक्त आदान-विरोध मर्य्यादा से भी यह आरोप समन्वित होरहा है। दक्षिणहस्त कर्म्म द्वारा जहां सम्पत्ति के आगमन का कारण बना हुआ हैं, वहां वामहस्त अकर्म्म का प्रतिनिधि बनता हुआ निरोध का बन्धु बन रहा है। शत्रु का जो काम (सम्पत्ति निरोध) है, वही स्थान वामहस्त का है। इसीलिए भी द० ह० स्थानीय जुहू को यजमान, तथा वा० ह० स्थानीय उपभृत् को यजमानशत्रु कहा जासकता है।

दक्षिणहस्त अग्निवीर्य्यप्रधान एवं वामहस्त सोमवीर्य्यप्रधान बतलाया गया है। अग्नि अन्नाद (भोक्ता) है सोम अन्न (भोग्य) है। इस दृष्टि से द० ह० स्थानीय अग्निप्रधान जुहू को 'अन्नाद' माना जासकता है, एवं वा० ह० स्थानीय सोम प्रधान उपभृत् को 'अन्न' कहा जासकता है। इस प्रकार निदानविधि से जुहू उपभृत् को क्रमशः यजमान-यजमानशत्रु तथा अन्नाद-अन्न, मानते हुए चतुर्वीर अष्टवीर, एवं भवार्स-अनीयार्स का समन्वय कीजिए।

समृद्धि का लक्षण यही है कि, भोक्ता संख्या में कम हों, एवं भोग्य सामग्री संख्या में अधिक हो। इसी समृद्धिभाव की प्राप्ति के लिए भोक्ता स्थानीय जुहू में चार बार ही आज्यग्रहण किया जाता है, एवं भोग्यस्थानीय उपभृत् में आठ बार आज्य

ग्रहण किया जाता है।

यदि भोक्ता की अपेक्षा भोग्यप्रजावर्ग अधिक बलवीर्य्य युक्त है, तो यह भोक्त्रनुगता समृद्धि निरर्थक है। वास्तविक समृद्धि तो उसे कहा जायगा, जिस में भोक्ता संख्या में तो कम हो, परन्तु बल-वीर्य्य में भोग्य की अपेक्षा भूयान् हो। भोक्ता में इसी बल-वीर्य्य समृद्धि के लिए भोक्तास्थानीय जुहू में जहां चार बार ग्रहण करते हुए मात्रावृद्धि की जाती है वहां भोग्य को निर्बल-निर्वीर्य्य बनाने के लिए भोग्यस्थानीय उपभृत् में आठ बार ग्रहण करते हुए भी मात्राह्रास किया जाता है।

शारीरिक बल बल है, आत्मबल वीर्य्य है। मूलबल बल है, प्राणबल वीर्य्य है। भोग्य प्रजा पर शासनशक्ति सुरक्षित रखने के लिए दोनों शक्तियाँ अपेक्षित हैं। हम देखते हैं कि एक राज्य में राजा एक होता है, प्रजा असंख्य होती है। परन्तु राजा अपने कोशबल से, तथा बाहुवीर्य्य से एक घर का स्वामी रहता हुआ भी अनेक घरों पर अपना प्रभुत्व प्रतिष्ठित रखता है। अपनी इच्छानुसार यथासमय इन से अपने उद्देश्य साधन प्रस्तुत किया करता है। इसी बलवीर्य्य-प्राप्ति के लिए यहां भी बलीयांसं, भूयांसं मर्य्यादा रक्खी गई है।

जुहू में गृहीत आज्य की तो जुहू से आहुति होती ही है, परन्तु उपभृत् में गृहीत आज्य की भी जुहू से ही आहुति होती है। इसका कारण है- अन्न-अन्नाद की स्वरूप रक्षा'। उपभृत् प्रजा-स्थानीय है। प्रजा का बल ही राजा का बल है। यदि प्रजा को सर्वसंपत्ति-व्यय में स्वतन्त्र कर दिया जायगा तो प्रजा इस असम्पादा से अपना स्वरूप खो बैठेगी एवं प्रजासहयोग से वञ्चित राजा भी राज्यश्री से हाथ धो बैठेगा। राष्ट्रसमृद्धि के लिए दोनों की स्वरूप रक्षा अपेक्षित है। धर्मदण्ड जहां को सुरक्षित, मर्य्यादित रखता है, वहां धर्म्मानुगत राजदण्ड प्रजा को मर्य्यादित न ए रखता है। इस पारस्परिक सहयोग से दोनों का स्वरूप सुरक्षित रहता है। यदि प्रजावित्त पर अपना अधिकार जमाना ही राजा का एकमात्र उद्देश्य होता, तब तो प्रजास्थानीय उपभृत् में आज्यग्रहण की ही आवश्यकता न थी। परन्तु उस

दशा में भी वही परिणाम होता, जो अमर्य्यादा में बतलाया गया है। प्रजा जबतक स्वतन्त्र रूप से सम्पत्ति संग्रह में प्रवृत्त नहीं होती, तब तक प्रजासमृद्धि असम्भव है। राष्ट्र का वित्तबल, पशुबल आदि प्रजास्वातन्त्र्य पर ही निर्भर है। क्या एकाकी राजा ये सब कार्य्य कर सकता है? असम्भव। अनुचित नियन्त्रण प्रजासमृद्धि के नाश के ही कारण माने गए हैं। होना यह चाहिए कि, प्रजा को सम्पत्ति संग्रह के सम्बन्ध में पूर्ण स्वतन्त्रता दी जाय, साथ ही व्ययसम्बन्ध में नियन्त्रण लगाया जाय। क्षत्र, और विट् के इस पारस्परिक सहयोग से [illegible] प्रकृतिसिद्ध यह वर्णाश्रमव्यवस्था सुरक्षित रह सकती है, जो राष्ट्रसमृद्धि का अन्यतम सूत्र है।

एक स्थान पर प्रतिष्ठित ध्रुवा 'ब्रह्मबल' है, जुहू 'क्षत्रबल' है, उपभृत् विट् बल' है, पशुसम्पत्ति 'शूद्रभाग' है। प्रत्येक राष्ट्र को राष्ट्राभ्युदय के लिए ज्ञानस्थानीय ब्रह्मबल, क्रियास्थानीय क्षत्रबल, अर्थस्थानीय विड्बल, प्रपञ्चस्थानीय शूद्रबल, चारों बल अपेक्षित हैं। यह तभी सम्भव है, जब कि चारों में परस्पर सहयोग बना रहे। सहयोग तभी सम्भव है, जब कि चारो मर्य्यादा सूत्र से सम्बन्धित रहें। इसी समृद्धिरक्षा के लिए उपभृत से गृहीत आज्य की भी जुहू से ही आहुति दी जाती है।

इस प्रकार राष्ट्रकर्म्मसमृद्धिपूर्वक सत्यवृद्धि के लिए यह आज्यग्रहण कर्म्म क्रमशः गायत्री, त्रिष्टुप् जगती, अनुष्टुप् छन्दों से सम्बन्ध रखता है। 'सुपर्णकाद्रवेयाख्यानविज्ञान' के अनुसार मूलतः सभी छन्द चतुरक्षर माने गए हैं। सोमापहरण करने के लिए सर्वप्रथम चतुरक्षर जगतीछन्द का तृतीय द्युलोक में गमन होता है। वहां तीन चरण खोकर एक चरण से जगती भूतल पर लौट आती है। अनन्तर चतुरक्षरा त्रिष्टुप् सोमापहरण के लिए उत्क्रमण करती है। यह अपना एक चरण खोकर तीन चरणों से वापस लौट आती है। सबान्त में सामिधेनी बल से युक्त चतुरक्षरा गायत्री सुपर्ण—रूप धारण कर के झपाटा मारती है। फलतः सोमापहरण के साथ साथ समस्त जगती के तीनों चरण, एवं त्रिष्टुप् का एक चरण लेती हुई अपने आपके चारों चरणों से सुरक्षित लौट आती है। आरम्भ में चतुर

वास्तवमें देवयजनभूमि है। यज्ञसामग्री–सम्भार उस समय तक निरर्थक है, जबतक आज्य (प्रायश्चित्तलक्षण कर्मसाधक यज्ञ) का ग्रहण नहीं कर लिया जाता। अध्यात्म का आज्य, अधिभूतयज्ञ का आज्यद्रव्य दोनों ही यज्ञस्वरूप सिद्धि के मुख्य द्वार बने हुए हैं।

'त्रिः सत्या वै देवाः' के अनुसार यज्ञ त्रि–मर्य्यादा से युक्त है। कितने एक याज्ञिकों का कहना था कि, इस यज्ञसम्पत्ति–संग्रह के लिए 'जुहू–उपभृत–ध्रुवा' तीनों में तीन तीन बार मन्त्रप्रयोग होना चाहिए। परन्तु परमवैज्ञानिक भगवान् याज्ञवल्क्य ऐसा करना इसलिए अनुचित समझते हैं कि, तीनों ग्रहणकर्म एक ही यज्ञसिद्धि से सम्बन्ध रखते हैं। यदि तीन स्थान पर त्रिवृत् सम्पत्ति का संग्रह किया जाय, तो यज्ञकृत्स्नता नष्ट होजायगी। इसलिए (यज्ञकृत्स्नता सुरक्षित रखने के लिए) एक–एक बारही मन्त्रप्रयोग होना चाहिए। ऐसा करने से यज्ञैकरूपता भी सुरक्षित रहेगी, एवं तीनों स्थानों की संख्या के समन्वय से त्रिवृत्–सम्पत्ति भी प्राप्त होजायगी (१६, १७ १८),

## इति–विवेचनाप्रकरणम्।

समाप्त च तृतीयाध्याये द्वितीय, द्वितीयप्रपाठके पञ्चम ब्राह्मणम्।

## इति–आज्यब्राह्मणम्।

---

ॐ तत्सद् ब्रह्मणे नमः

अथ

# शतपथब्राह्मण-हिन्दीविज्ञानभाष्ये

## दर्शपूर्णमासनिरूपणात्मके प्रथमकाण्डे

तृतीयाध्याये तृतीय चतुर्थे, द्वितीयप्रपाठके षष्ठ-तृतीयप्रपाठके च प्रथमं ब्राह्मणम्

इध्मब्राह्मणं; परिधिब्राह्मणञ्च

---

### क-निर्भुजपाठ ( पारायणपाठः )—

प्रोक्षणीरध्वर्युरादत्ते । स इध्ममेवाग्रे प्रोक्षति कृष्णोऽस्याखरेष्ठोऽग्नये त्वा जुष्टं प्रोक्षामीति तन्मेध्यमेवैतदग्नये करोति ॥ १ ॥

अथ वेदिं प्रोक्षति । वेदिरसि बर्हिषे त्वा जुष्टां प्रोक्षामीति तन्मेध्यामेवैतद् बर्हिषे करोति ॥ २ ॥

अथास्मै बर्हिः प्रयच्छति । तत् पुरस्ताद् ग्रन्थ्या सादयति तत् प्रोक्षति बर्हिरसि स्रुग्भ्यस्त्वा जुष्टं प्रोक्षामीति तन्मेध्यमेवैतत् स्रुग्भ्यः करोति ॥ ३ ॥

अथ याः प्रोक्षण्यः परिशिष्यन्ते । ताभिरोषधीनां मूलान्युपनिनयत्यदित्यै व्युन्दनमसीतीयं वै पृथिव्यदितिस्तदस्या एवैतदोषधीनां मूलान्युपोनत्ति ता इमाः आर्द्र

मूला ऽश्चोपवयस्तस्माद्यद्यपि शुष्काण्यग्राणि भवन्त्यार्द्रा यथैव मूलानि भवन्ति ॥ ४ ॥

अथ व्विस्रछंस्य ग्रन्थिम् । पुरस्तात् प्रस्तर गृह्णाति व्विष्णोस्तूपोऽसीति यज्ञो वै व्विष्णुस्तस्येयमेव शिखा स्तुप एतामेवास्मिन्नेतद्दधाति पुरस्ताद् गृह्णाति । पुरस्ताद्ध्ययछं स्तुपस्तस्मात् पुरस्ताद् गृह्णाति ॥ ५ ॥

अथ सन्नहन व्विस्रछंसयति । यद्वै हैवास्य स्त्री व्विजायत ऽइति तस्मात् सन्नहन व्विस्रछंसयति तद्दक्षिणायाछं श्रोणौ निदधाति नीविर्हैवास्यैषा दक्षिणात ऽआ हीय नीविस्तस्माद्दक्षिणायाछं श्रोणौ निदधाति तत्पुनरभिन्छादयत्यभिन्छन्ने वु हीयं नीविस्तस्मात्पुनरभिन्छादयति ॥ ६ ॥

अथ बर्हि स्तृणाति । अयं वै स्तुप प्रस्तरोऽथ यान्यवाञ्चि लोमानि तान्येवास्य यदितर बर्हिस्तान्येवास्मिन्नेतद्दधाति तस्माद् बर्हि स्तृणाति ॥ ७ ॥

योषा वै व्वेदि । तामेतद्देवाश्च पर्य्यासते ये चेमे ब्राह्मणा शुश्रुवाछंसोऽनूचानास्तेऽन्वेवैनामेतत् पर्य्यासीनेष्व नग्नां करोत्यनग्नताया ऽएव तस्माद्बर्हि स्तृणाति ॥८॥

यावती वै वेदि । तावती पृथिव्योषधयो बर्हिस्तदस्यामेवैतत् पृथिव्यामोषधीर्दधाति ता इमा अस्या पृथिव्यामोषधय प्रतिष्ठितास्तस्माद्बर्हि स्तृणाति ॥९॥

तद्वै बहुलं स्तृणीयादित्याहु । यत्र वा अस्यै बहुलतमा ओषधयस्तदस्या उपजीवनीयतमं तस्माद् बहुलं स्तृणीयादिति तद्वै तद्वाहस्तर्येवाभि त्रिवृत् स्तृणाति त्रिवृद्धि यज्ञो ऽथो ऽपि बहुलं स्तृणीयात् स्तृणन्ति बर्हिरानुषगिति पृथिव्यामनूकमवरमूलं स्तृणात्यवरमूला इव हीमा अस्यां पृथिव्यामोषधय प्रतिष्ठितास्तस्मादवरमूलं स्तृणाति ॥ १० ॥

स स्तृणाति ऊर्णम्रदस त्वा स्तृणामि स्वासस्थां देवेभ्य इति साध्वीं देवेभ्य इत्येवैतदाह यदाहोर्णम्रदस त्वेति स्वासस्थां देवेभ्य इति स्वासदां देवेभ्य इत्येवैतदाह ॥११॥

अथाग्निं कल्पयति । शिरो वै यज्ञस्याहवनीय पूर्वार्द्धो वै शिर पूर्वार्द्धमेवैतद्यज्ञस्य कल्पयत्युपर्युपरि प्रस्तरं धारयन् कल्पयत्येष वै स्तुप प्रस्तर एतमेवास्मिन्नेतत्सन्निदधाति तस्मादुपर्युपरि प्रस्तर धारयन् कल्पयति ॥ १२ ॥

अथ परिधीन् परिदधाति । तद्यत् परिधीन् परिदधाति यत्र वै देवा अग्रेऽग्निं होत्राय प्रावृणत तद्धोवाच

न वा ऽअहमिदमुत्सहे यद्वो होता स्यां यद्वो हव्यं वहेय-न्त्रीन् पूर्वान् प्रावृढ्व ते प्राधन्विषुस्तान्मेऽवकल्पयताथवा ऽअहमेतदुत्सहे यद्वो होता स्यां यद्वो हव्यं वहेयमिति तथेति तानस्मा ऽएतानवाकल्पयँस्त ऽएते परिधय ॥१३॥

स होवाच । वज्रो वै तान् वषट्कार प्रावृणग् वज्राद्वै वषट्काराद् बिभेमि यन्मा वज्रो वषट्कारो न प्रवृञ्ज्यादे-तैर्मा परिधत्त तथा मा वज्रो वषट्कारो न प्रवर्क्ष्यतीति तथेति तमेतै पर्यदधुस्तन्न वज्रो वषट्कारः प्रावृणक् तद्र-श्मिर्वैतदग्नये नह्यति यदेतै परिदधाति ॥१४॥

त ऽउ हैत ऽऊचु । इदन्नु चेदस्मान् यज्ञे युनक्थास्त्वे वास्माकमपि यज्ञे भाग ऽइति ॥ १५ ॥

तथेति देवा ऽअब्रुवन् । यद्बहिष्परिधि स्कन्त्स्यति तद्युष्मासु हुतमथ यद्व उपर्युपरि होष्यन्ति तद्वोऽविष्यत्यथ यदग्नौ होष्यन्ति तद्वोऽविष्यतीति स यदग्नौ जुहोति तदे नानवत्यथ यदेनानुपर्युपरि जुहोति तदेनानवत्यथ यद्बहिष्प रिधि स्कन्दति तदेतेषु हुतं तस्मादु ह नाग्नाविव स्कन्नं स्यादिमां वै ते पृथिवीं प्राविशन् यद्वा ऽइदं किञ्च स्कन्दत्य स्यामेव तत्सर्वं प्रतितिष्ठति ॥ १६ ॥

स स्कन्नमभिमृशति । भुवपतये स्वाहा भुवनपतये स्वाहा भूतानां पतये स्वाहेत्येतानि वै तेषामग्नीनां नामानि

यद् भुवनपतिर्भुवनपतिर्भूतानां पतिस्तद्, यथा व्वषट्कृतं हुतमेवमस्यैतेष्वग्निषु भवति ॥ १७ ॥

तद्धैके । इध्मस्यैवैतान परिधीन्परिदधति । तदु तथा न कुर्य दनवक्लृप्ता ह तस्यैते भवन्ति यानिध्मस्य परिदधा-त्यग्न्याधानाय ह्येवेध्म क्रियते तस्यो हैवैते ऽवक्लृप्ता भवन्ति यान्येत नन्यान हरन्ति परिधय ऽइति तस्मादन्यानेवाहरेयु ॥ १८ ॥

ते वै पालाशा स्यु । ब्रह्म वै पलाशो ब्रह्माग्निरग्नयो हि तस्मात्पालाशा स्यु ॥ १९ ॥

यदि पालाशान् न विन्देत् । अथो ऽअपि व्वैकङ्कता स्युर्यदि व्वैकङ्कतान् न विन्देदथो ऽअपि कार्ष्मर्यमया स्युर्यदि कार्ष्मर्यमयान् न विन्देदथो ऽअपि बैल्वा स्युरथो खादिरा अथो ऽऔदुम्बरा एते हि वृक्षा यज्ञियास्तस्मादेतेषां वृक्षाणां भवन्ति ॥ २० ॥ ६ ॥

( समाप्त चेदमिध्मब्राह्मणम् )

इति द्वितीयप्रपाठके षष्ठं ब्राह्मणम्, तृतीयाध्याये च तृतीयं ब्राह्मणम् द्वितीयप्रपाठकश्च समाप्तः ।

( अथ—परिधित्राह्मणम् )

ते वा ऽआर्द्राः स्युः। एतद्ध्येषां जीवमेतेन सतेजस ऽएतेन वीर्यवन्तस्तस्मादार्द्राः स्युः ॥ १ ॥

स मध्यममेवाग्रे परिधिं परिदधाति । गन्धर्व्वस्त्वा विश्वावसुः परिदधातु विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडित ऽइति ॥२॥

अथ दक्षिणं परिदधाति । इन्द्रस्य बाहुरसि दक्षिणो विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ऽईडित ऽइति ॥ ३ ॥

अथोत्तरं परिदधाति । मित्रावरुणौ त्वोत्तरतः परिधत्तां ध्रुवेण धर्म्मणा विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ऽईडित ऽइत्यग्न्यो हि तस्मादाहाग्निरिड ऽईडित ऽइति ॥ ४ ॥

अथ समिधमभ्यादधाति । स मध्यममेवाग्रे परिधिमुपस्पृशति तेनैतानग्रे समिन्द्धेऽथाग्निमभ्यादधाति तेनो ऽअग्निं प्रत्यक्षं समिन्द्धे ॥ ५ ॥

सोऽभ्यादधाति । वीतिहोत्रं त्वा कवे द्युमन्तं समिधीमहि । अग्ने बृहन्तमध्वर ऽइत्येतया गायत्र्या गायत्रीमेवैतत्समिन्द्धे सा गायत्री समिद्धान्यानि छन्दांसि समिन्द्धे छन्दांसि समिद्धानि देवेभ्यो यज्ञं वहन्ति ॥ ६ ॥

अथ यां द्वितीयाᳬं समिधमभ्यादधाति । वसन्तमेव तया समिन्धे स वसन्तः समिद्धोऽन्यानृतून्त्समिन्ध ऽऋतवः समिद्धाः प्रजाश्च प्रजनयन्त्योषधीश्च पचन्ति सोऽभ्यादधाति समिदसीति समिद्धि वसन्तः ॥ ७ ॥

अथाभ्याधाय जपति । सूर्य्यस्त्वा पुरस्तात् पातु कस्याश्चिदभिशस्त्या ऽइति गुप्त्यै वा ऽअभितः परिधयो भवन्त्यथैतत् सूर्य्यमेव पुरस्ताद् गोप्तारं करोति नेत् पुरस्तान्नाष्ट्रा रक्षाᳬंस्यभ्यवचरानिति सूर्य्यो हि नाष्ट्राणाᳬं रक्षसामपहन्ता ॥ ८ ॥

अथ यामेवामूं तृतीयाᳬं समिधमभ्यादधाति । अनुयाजेषु ब्राह्मणमेव तया समिन्धे स ब्राह्मणः समिद्धो देवेभ्यो यज्ञं वहति ॥ ९ ॥

अथ स्तीर्य्यां वेदिमुपावर्तते । स द्वे तृणे ऽआदाय तिरश्ची निदधाति सवितुर्बाहू स्थ ऽइत्ययं वै स्तुपः प्रस्तरोऽयास्यैते भुजावेव तिरश्ची निदधाति तस्मादिमे तिरश्च्यौ भुजौ क्षत्रं वै प्रस्तरो विश ऽइतरं बर्हिः क्षत्रस्य चैव विशश्च विधृत्यै तस्मात्तिरश्ची निदधाति तस्मादेव विधृती नाम ॥ १० ॥

तत् प्रस्तरं स्तृणाति । ऊर्णम्रदसं त्वा स्तृणामि स्वासस्थं देवेभ्य ऽइति साधु देवेभ्य ऽइत्येवैतदाह—यदाहो

र्योप्रदसं त्वेति स्वासस्थं देवेभ्य इति स्वासदं देवेभ्य इत्ये-
वैतदाह ॥ ११ ॥

तमभिनिदधाति । आ त्वा वसवो रुद्रा आदित्याः
सदन्त्वित्येते वै त्रया देवा यद्वसवो रुद्रा आदित्या एते
त्वासीदन्त्वित्येवैतदाहाभिनिहित एव सव्येन पाणिना
भवति ॥ १२ ॥

अथ दक्षिणेन जुहूं प्रतिगृह्णाति । नेदिह पुरा नाष्ट्रा
रक्षाꣳस्याविशानिति ब्राह्मणो हि रक्षसामपहन्ता तस्माद-
भिनिहित एव सव्येन पाणिना भवति ॥ १३ ॥

अथ जुहूं प्रतिगृह्णाति । घृताच्यसि जुहूर्नाम्नेति
घृताची हि जुहूर्हि नाम्ना सेदं प्रियेण धाम्ना प्रियꣳ सद
आसीदेति घृताच्यस्युपभृन्नाम्नेत्युपभृतं घृताची ह्युपभृद्धि
नाम्ना सेदं प्रियेण धाम्ना प्रियꣳ सद आसीदेति घृता-
च्यसि ध्रुवा नाम्नेति ध्रुवां घृताची हि ध्रुवा हि नाम्ना
सेदं प्रियेण धाम्ना प्रियꣳ सद आसीदेति यदन्यद्धवि १४

स वा उपरि जुह्वꣳ सादयति । अथ उत्तरा स्रुच
क्षत्रं वै जुहूर्विश उत्तरा क्षत्र क्षत्रमेवैतत् विश उत्तर
करोति तस्मादुपर्यासीन क्षत्रियमधस्तादिमाः प्रजा उपासते
तस्मादुपरि जुह्वꣳ सादयत्यथ स्रुगं सत्र ॥१५॥

सोऽभिमृशति । ध्रुवा ऽअसदन्निति ध्रुवा ऽअसदन्नृतस्य योनाविति यज्ञो वा ऽऋतस्य योनिर्यज्ञे ऽअसदंस्ता विष्णो पाहि पाहि यज्ञं पाहि यज्ञपतिमिति तद्यजमानमाह पाहि मां यज्ञन्यमिति तदात्मानं यज्ञन्यान्तरेति यज्ञो वै विष्णुस्तद्यज्ञायैवैतत्सर्वं परिददाति गुप्त्यै तस्मादाह ता विष्णो पाहीति ॥ १६ ॥ १ ॥ [ ३, ४ ]

( समाप्तं चेदं परिधिब्राह्मणम् )

इति तृतीयप्रपाठके प्रथमं ब्राह्मणं, तृतीयाध्याये च चतुर्थं ब्राह्मणम्

इति—निर्भुजपाठ

---

अथ—प्रवृत्तपाठः ( अर्थावबोधानुगतः )—

( १—इध्म—वेदि—बर्हिषां प्रोक्षणं, तथा प्रोक्षणीशेषेण बर्हिर्मूलोपसेचनम् )

प्रोक्षणीरध्वर्युरादत्ते । स इध्ममेवाग्रे प्रोक्षति—"कृष्णोऽस्याखरेष्ठोऽग्नये त्वा जुष्टं प्रोक्षामि" ( यजुः सं० २।१ ) इति । तन्मेध्यमेवैतदग्नये करोति । अथ वेदिं प्रोक्षति—'वेदिरसि बर्हिषे त्वा जुष्टां प्रोक्षामि' ( २।१ ) इति । तन्मेध्यामेवैतद् बर्हिषे करोति । अथास्मै बर्हिः प्रयच्छति । तत् पुरस्ताद् ग्रन्थ्यासादयति । तत् प्रोक्षति—'बर्हिरसि स्रुग्भ्यस्त्वा जुष्टं प्रोक्षामि" ( २।१ ) इति । तन्मेध्यमेवैतत् स्रुग्भ्यः करोति । अथ याः प्रोक्षण्यः परिशिष्यन्ते, ताभिरोषधीनां मूलान्युपनिनयति— अदित्यै व्युन्दनमसि" ( २।२ ) इति । इयं वै पृथिवी- अदितिः । तदस्या एवौषधीनां

मूलान्युपोनत्ति । ता इमा आर्द्रमूला ओषधयः । तस्माद्यद्यपि शुष्काण्यग्राणि भवन्ति, आर्द्राण्येव मूलानि भवन्ति ।

( २–पवित्रे प्रणीतासु निधाय बर्हिषः पुरस्तात् प्रस्तरग्रहणम् )

अथ विस्रस्य ग्रन्थिं पुरस्तात् प्रस्तरं गृह्णाति– 'विष्णोः स्तुपोऽसि' ( २।२ ) इति । यज्ञो वै विष्णुः तस्यायमेव शिखा स्तुपः । एतामस्मिन्नेतद्दधाति । पुरस्ताद् गृह्णाति । पुरस्ताद्ध्ययं स्तुपः, तस्मात् पुरस्ताद् गृह्णाति । अथ समहन विस्रंसयति । मनस्तुर्यं हैवास्य स्त्री विजायते, इति । तस्मात् समहन विस्रंसयति । तद्विशाखायां श्रोण्यौ निदधाति । नीविर्हैवास्यैषा । हरितयाव इव हीयं नीविः । तस्माद्विशाखायां श्रोण्यौ निदधाति । तत् पुनरभिच्छादयति । अभिच्छन्नेव हीयं नीविः । तस्मात् पुनरभिच्छादयति ।

( ३–वेद्यां बर्हिषा मिश्रत स्तरणम् )

अथ बर्हिस्तृणाति । अथ वै स्तुपः प्रस्तरः । अथ यान्यवाञ्चि लोमानि, तान्येवास्य–यदितरं बर्हिः, तान्येवास्मिन्नेतद्दधाति । तस्माद् बर्हिस्तृणाति । योषा वै वेदिः । तामेतद्देवाश्च पर्यासते, ये चेमे ब्राह्मणाः शुश्रुवांसोऽनूचानाः । तेभ्य एवैनामेतत् पर्यासीनेभ्योऽनग्नां करोति–अनग्नताया एव । तस्माद् बर्हिस्तृणाति । यावती च वेदिः, तावती पृथिवी । ओषधयो बर्हिः । तद् अस्यामेवैतत् पृथिव्यामोषधीर्दधाति । ता इमा अस्यां पृथिव्यामोषधयः प्रतिष्ठिताः । तस्माद् बर्हिस्तृणाति । 'तद् बहुलं स्तृणीयात्' इत्याहुः । यत्र वा अस्यै बहुलतमा ओषधयः, तदस्या उपजीवनीयतमम् । तस्माद् बहुलं स्तृणीयात्' इति । तद्वै नदादर्शयेनाभि । त्रिवृत् स्तृणाति, त्रिवृद्धि यज्ञः । अथो अपि पञ्च स्तृणीयात् । 'स्तृणन्ति बर्हिरानुषक्' इति हि ऋषिणाभ्यनूक्तम् । अधरमूलं स्तृणाति । अधरमूला इव हीमा अस्यां पृथिव्या

सोषधयः प्रतिष्ठिताः। तस्मादग्रमूलं स्तृणाति। स स्तृणाति—"ऊर्णम्रदसं त्वा स्तृणामि स्वासस्थां देवेभ्यः" (२।५) इति साध्वीं देवेभ्य, इत्येवैतदाह, यदाह—'ऊर्णम्रदसं त्वा' इति। 'स्वासस्थां देवेभ्यः' इति—स्वासदां देवेभ्यः—इत्येवैतदाह।

( ४–आहवनीयाग्नेरिध्मकाष्ठेन प्रज्वलीकरणम् )

अथाग्निं कल्पयति। शिरो वै यज्ञस्याहवनीयः। पूर्वार्धो वै शिरः, पुरस्तादेवैतद्यज्ञस्य कल्पयति। उपर्युपरि प्रस्तरं धारयन् कल्पयति। अथ वै स्तुपः प्रस्तरः। एतमेवास्मिन्नेतत् प्रतिदधाति। तस्मादुपर्युपरि प्रस्तरं धारयन् कल्पयति।

( ५–आहवनीयस्य पश्चिमे दक्षिणे उत्तरे च क्रमेण परिधिपरिनिधानम् )

अथ परिधीन् परिदधाति। तद् यत् परिधीन् परिदधाति—यत्र वै देवा अग्रेऽग्निं होत्राय प्रावृणत, तद्धोवाच—'न वा अहमिदमुत्सहे, यद्वो होता स्याम्। यद्वो हव्यं वहेयम्, त्रीन् पूर्वान् प्रावृढ्वं, ते प्राधन्विषुः, तान्नु मेऽपकल्पयत। अथ वा अहमेतदुत्सहिष्ये—यद्वो होता स्याम्, यद्वो हव्यं वहेयम्' इति। तथेति। तानस्मा एतानपाकल्पयन्, त एते परिधयः। स होवाच—वज्रो वै तान् वषट्कार प्रावृणक्। वज्राद्वै वषट्काराद् बिभेमि यथा वज्रो वषट्कारो न प्रवृञ्ज्यात्। एतैर्मा परिधत्त, तथा मा वज्रो वषट्कारो न प्रवर्क्ष्यतीति। तथेति। तमेतैः पर्यदधुः। तस्य वज्रो वषट्कारो न प्रावृणक्। तद्यदेनमग्नये नाम—यदेतैः परिदधाति। त उ हैव ऊचुः इहेव वेदस्मात यज्ञे नु वय, यस्त्वेवास्माकमपि यज्ञे भाग, इति। तथेति देवा अब्रुवन्—'यद्बहिष्परिधि स्कन्त्स्यति—तद्युष्मासु हुतम्। अथ यद् उपर्युपरि होष्यन्ति—तद्वोऽशिष्यति। अथ यदमी होष्यन्ति—तद्वोऽशिष्यति"

इति । स यदग्नौ जुहोति—तदेनानवति, अथ यदेनाननुपर्य्युपरि जुहोति—तदेनानवति, अथ यद् बहिष्परिधि स्कन्दति—तदेभ्यो हुतम्। तस्मादु ह नाग इव स्कन्नं स्यात् । इमां वैते पृथिवीं माविशन् । यद्वा इदं किञ्च, स्कन्दति—अस्यामेव तत्सर्वं प्रतितिष्ठति ।

स स्रुचमभिमृशति—"भुवपतये स्वाहा, भुवनपतये स्वाहा, भूतानां पतये स्वाहा" ( २।२ ) इति । एतानि वै तेषामग्नीनां नामानि—यद् भुवपतिः, भुवनपतिः, भूतानांपतिः । तद् यथा वषट्कृतं हुतं—एवमस्यैतेष्वपि भवति । तद्वैके—इध्मस्यैवैतान् परिधीन् परिदधति । तदु तथा न कुर्यात् । अनवक्लृप्ता ह तस्यैते भवन्ति—यानिध्मस्य परिदधाति । अस्याधानाय ह्येवेभ्यः क्रियते । अन्यो ह्येवैतेऽपक्लृप्ता भवन्ति—यस्यैतानन्यानाहरन्ति—परिधयः, इति । तस्मादन्यानेवाहरेयुः । ते वै पालाशाः स्युः । ब्रह्म वै पलाशः, ब्रह्माग्निः । अग्नयो हि । तस्मात् पालाशाः स्युः । यदि पालाशान् न विन्देद्—अथो अपि वैकङ्कताः स्युः । यदि वैकङ्कतान् न विन्देद्—अथो अपि कार्ष्मर्यमयाः स्युः । यदि कार्ष्मर्यमयान् न विन्देद्—अथो अपि बैल्वाः स्युः, अथो खादिराः अथो औदुम्बराः । एते हि वृक्षा यज्ञियाः । तस्मादेतेषां वृक्षाणां भवन्ति ।

## ( अथ—इध्मब्राह्मणं समाप्तम् )

ते वा आर्द्राः स्युः । एतद्वेषां जीवं, एतेन सतेजसः, एतेन वीर्यवन्तः । तस्मादार्द्राः स्युः । स मध्यमं तावत् परिधिं परिदधाति—"गन्धर्वस्त्वा विश्वावसुः परिदधातु विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडितः" ( २।३ ) इति । अथ दक्षिणं परिदधाति—"इन्द्रस्य बाहुरसि दक्षिणो विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडितः" ( २।३ ) इति । अथोत्तरं परिदधाति—"मित्रावरुणौ त्वोत्तरतः परिधत्तां ध्रुवेण धर्म्मणा

विश्वस्यारिष्ट्यै यजमानस्य परिधिरस्यग्निरिड ईडितः" इति । अग्नयो हि । तस्मादाह–'अग्निरिड ईडितः' इति ।

---

( ६–आहवनीय समिदाधानम् )

अथ समिधमभ्यादधाति । स मध्यममेवाग्रे परिधिमुपस्पृशति तेनैतानग्रे समिन्द्धे । अथाग्नावभ्यादधाति, तेनो अग्निं प्रत्यक्षं समिन्द्धे । सोऽभ्यादधाति–"वीतिहोत्रं त्वा कवे द्युमन्तं समिधीमहि । अग्ने बृहन्तमध्वरे" (२।४) इत्येतया गायत्र्या । गायत्रीमेवैतत् समिन्द्धे । सा गायत्री समिद्धान्यानि छन्दांसि समिन्द्धे । छन्दांसि समिद्धानि देवेभ्यो यज्ञं वहन्ति । अथ यां द्वितीयां समिधमभ्यादधाति–वसन्तमेव तया समिन्द्धे । स वसन्तः समिद्धोऽन्यानृतून् समिन्द्धे । ऋतवः समिद्धाः प्रजाश्च प्रजनयन्ति, ओषधीश्च पचन्ति । सोऽभ्यादधाति–'समिदसि' ( २।५ ) इति । समिद्धि वसन्तः । अथाप्युपाप जपति–"सूर्यस्त्वा पुरस्तात् पातु कस्याश्चिदभिशस्त्यै' ( २।५ ) इति । गुप्त्यै वा अभितः परिधयो भवन्ति । अथैतत् सूर्यमेव पुरस्ताद् गोप्तारं करोति–'नेत् पुरस्तान्नाष्ट्रा रक्षांस्यभ्यवचरान्' इति । सूर्यो हि नाष्ट्राणां रक्षसामपहन्ता । अथ यामेताम् तृतीयां समिधमभ्यादधाति–अनुयाजेषु ब्राह्मणमेव तया समिन्द्धे । स ब्राह्मणः समिद्धो देवेभ्यो यज्ञं वहति ।०

---

( ७–तृणयोर्विधृत्योर्नयो निधानम् )

अथ स्तीर्णां वेदिमुपावर्तते । स द्वे तृणे आदाय तिरश्ची निदधाति–"सवितुर्बाहू स्थः" ( २।५ ) इति । अयं च स्तुपः प्रस्तरः । अथ यदेने धुरा देव तिरश्ची निदधाति । तस्मादिमे तिरश्च्यौ भ्रुवौ । अयं वै प्रस्तरः, विग

ग—मूलानुवाद—

१—इध्म, वेदि तथा बर्हि का प्रोक्षण, तथा प्रोक्षणीशेष से बर्हिमूलोपसिञ्चन

अध्वर्यु ( नामक ऋत्विक् क्रमशः इध्म वेदि—बर्हि के प्रोक्षण के लिए ) प्रोक्षणी ( प्रोक्षण कर्म—के लिए नियत, अतएव 'प्रोक्षणी' नाम से प्रसिद्ध जलों ) का ग्रहण करता है। ( इसे इन प्रोक्षणी जलों से इध्म—वेदि बर्हि, तीनों का प्रोक्षण करना है। इन में से ) यह अध्वर्यु सब से पहिले "कृष्णोऽस्याखरेष्ठो ऽग्नये त्वा जुष्टं प्रोक्षामि" ( यजुः सं० २।१ हे काष्ठ ! आप कृष्ण-कृष्णमृग—हैं, आहवनीय नामक खर में प्रतिष्ठित रहने के कारण आप 'आखरेष्ठ' हैं, ऐसे आप का यथानुरूप—अभिलषित प्रोक्षण करता हूं ) यह मन्त्र बोलता हुआ इध्म ( यज्ञाग्नि प्रज्वलन के लिए आए हुए लकड़ी के बंधे हुए भारों ) का प्रोक्षण करता है। इस प्रोक्षण कर्म से इन इध्म सम्भारों को अध्वर्यु अग्निदेवता के लिए सहमनीय ही करता है ॥ १ ॥

इध्मप्रोक्षणानन्तर— "वेदिरसि बर्हिषे त्वा जुष्टं प्रोक्षामि" ( यजुः सं० २।१—आप सर्वयज्ञसमृद्धि प्राप्ति के कारण 'वेदि' नाम से प्रसिद्ध हैं, बर्हिस्तरण के लिए आप का मैं अभिलषित प्रोक्षण करता हूं ) यह मन्त्र बोलता हुआ वेदि का प्रोक्षण करता है। इस प्रोक्षणकर्म से यह अध्वर्यु इस वेदिको बर्हिस्तरण कर्म के लिए ही सहमनीय करता है ॥ २ ॥

वेदिप्रोक्षणानन्तर ( बर्हि के प्रोक्षण के लिए ) आग्नीध्र नामक ऋत्विक् अध्वर्यु के हाथ में बर्हि ( कुशमुष्टि ) सौंपता है। ( आग्नीध्र से समर्पित बर्हि को हाथ में लेकर ) अध्वर्यु उस बर्हि को वेदिपर उत्तराग्र इस प्रकार रखता है, जिससे कि बर्हि की गांठ पूर्व की ओर रहे। ( इस प्रकार वेदि पर पुरस्तद्—ग्रन्थि रूप में बर्हि प्रतिष्ठित कर ) वह अध्वर्यु— "बर्हिरसि स्रुग्भ्यस्त्वा जुष्टं प्रोक्षामि" ( यजु सं० २।१—आप वेदि-स्तरण कर्म में समर्थ बनते हुए 'बर्हि' नाम से प्रसिद्ध

२-प्रणीता में पवित्र स्थापित कर बर्हि के पूर्वभाग से प्रस्तर ग्रहण—

प्रोक्षणकर्म्मानन्तर यह अध्वर्यु ( अपने हाथ से प्रणीतापात्र में दो कुशा रखकर ) वेदि पर पुरस्तात् गांठ लगे हुए रक्खे बर्हि ( कुशमुष्टि ) की गांठ खोल कर-"विष्णो स्तुपोऽसि" ( यजु स० २।२ है प्रस्तर ! आप विष्णु—यज्ञ—के स्तूपस्थानीय-केशसङ्घातरूप शिखा स्थानीय-है। ) यह मन्त्र बोलता हुआ उस बर्हि में से पूर्व की ओर से ( कुशसमूह वलय ) प्रस्तर का ग्रहण करता है। विष्णु निश्चयेन यज्ञ है, इस यज्ञ पुरुष की शिखा यह स्तूप ( कुशसङ्घात वलय प्रस्तर ) ही है। ( प्रस्तर ग्रहण करता हुआ अध्वर्यु ) इस यज्ञ पुरुष में इस शिखा को ही प्रतिष्ठित करता है। यह स्तूप ( शिखा—आध्यात्मिक यज्ञरूप पुरुष के ) पूर्वभाग ( शिरोभाग ) में ही है, अतएव ( तत्प्रतिरूप इस वैध आधिभौतिकयज्ञ पुरुष के शिखास्थानीय स्तूप का भी ) पुरस्तात् ही ग्रहण करता है ॥५॥

( बतलाया गया है कि, वेदि पर रक्खे हुए बर्हि समास की रज्जु की गांठ खोल कर अध्वर्यु—उन में से प्रस्तर ग्रहण करता है। इस ग्रहण कर्म के अनन्तर प्रस्तर तो ब्रह्मा को सौंप देता है एवं जो ) समहन ( बर्हि के चारों ओर लिपटी हुई बन्धन रज्जु ) है उसे ( बर्हि से सर्वथा ) पृथक् कर देता है। ( समहन को पृथक क्यों किया जाता है ? इस की उपपत्ति बतलाते हैं )—यह निश्चित है कि, बन्धन के खुल जाने पर ही इस यजमान की स्त्री यथासमय में सम्पूर्णावयव सन्तान उत्पन्न करती है। ( तात्पर्य यही है कि नीवीबन्धन खोलने से ही गर्भिणी सुखपूर्वक प्रसव कर्म करने में समर्थ होती है। इधर वेदि 'योषात्मिका' बनती हुई निदानेन स्त्री है, एवं यह बर्हि—रज्जु इस का नीवी—बन्धन है। यह दैवात्मरूप सन्तान उत्पन्न करने वाली है। उत्पत्ति—कर्म में बन्धन विस्रंसन आवश्यक है ) इसी लिए समहन खोलता है। उस समहन रज्जु को वेदि के दहिने श्रोणी भाग पर रख देता है। कारण यही है कि, यह रज्जु ( निदानेन ) इस यजमान पत्नी का नीवी—बन्धन ही है। एवं लोकव्यवहार में निर्बन्धन स्त्रियों के

दक्षिण श्रोणिभाग पर ही रहता है। अतएव (तत्प्रतिरूप वेदि के) दक्षिण श्रोणिभाग में ही नीवी—बन्धनस्थानीया रज्जु प्रतिष्ठित करता है। दक्षिणश्रोणिभाग पर रक्खी हुई नीवी को बर्हि से आच्छादित करदेता है। कारण यही है कि, लोकव्यवहार में स्त्रियों का नीवी बन्धन वस्त्र से आच्छादित रहता है। अतएव (तत्प्रतिरूप वेदि के) इस नीवी बन्धन स्थानीय रज्जु को आच्छादित कर देता है॥ ६॥

७—वेदिपर बर्हिस्तरण से मिथुन—रूप से आच्छादन—

(प्रस्तरग्रहण—कर्म्म के सम्बन्ध में यह बतलाया गया है कि, मिथुनविधि से प्रस्तर शिखा—स्थानीय है। जब कि इस वेद यज्ञ में पुरुष की प्रतिरूपता के अनुरूप प्रस्तररूप शिखा का संग्रह आवश्यक माना गया है तो शिखातिरिक्त शिखा से नीचे के लोमों का भी उसी मिथुनविधि से संग्रह होना चाहिए। इसी उपपत्ति को लक्ष्य में रखती हुई श्रुति कहती है)—सन्नहन—विस्रंसनकर्म्म के अनन्तर यह अध्वर्यु (वेदि पर मन भाव से अथवा मिथुनमर्य्यादा से—) कुश बिछाता है। (वेदि पर प्रतिष्ठित) यह प्रस्तर (कुशमुष्टि) मिथुनेन (मिथुन विधि से) स्तुप (केशसंघात रूप शिखा) है। (स्तुप के अतिरिक्त जो सम्पूर्ण वेदि पर कुशा बिछाई जाती है) वह यह इतरबर्हि (प्रस्तर से भिन्न बिछ ई जाने वाली कुश) (मिथुनविधि से) शिखा के अध प्रदेशों में (सर्वाङ्ग शरीर में) प्रतिष्ठित लोम (लोम का प्रतिरूप) है। (वेदि पर कुशा बिछाता हुआ अध्वर्यु प्रतिरूप मर्य्यादा से) उन अधः स्थित लोमों को ही यज्ञ पुरुष पर लगाता है। इस लिए कुशा बिछाता है॥ ७॥

(कुशास्तरण की पूर्व उपपत्ति यज्ञ—पुरुष के लोम से सम्बन्ध रखती है। अब स्वय वेदि की दृष्टि से दूसरी उपपत्ति बतलाती हुई श्रुति कहती है)—यह वेदि (प्रतिरूप मर्य्यादा से) योषा (स्त्री) है। इस स्त्री (रूपा वेदि) के ऊपर

( हविर्भाग के लिए आए हुए प्राणात्मक ) देवता प्रतिष्ठित रहते हैं, एवं जो ये शुश्रुवांस तथा अनुवचन करने वाले विद्वान् ब्राह्मण वेदि के समीप प्रतिष्ठित रहते हैं। ( लोकमर्यादा में एक स्त्री नग्न शरीर से पुरुषमण्डली में नहीं बैठ सकती, अपितु अपना सर्वांग शरीर वस्त्र से वेष्टित कर लज्जाभाव से आसीन रहती है, इधर वेदि भी योषा-स्थानीय है इसे भी यहां ठीक अलौकिक-प्राणदेवताओं, एवं लौकिक ऋत्विजों के समीप रहना पड़ता है। इसलिए नग्नता के लिए अवश्य ही इस पर कुशा बिछानी चाहिए। इसी अभिप्राय से श्रुति कहती है )-इन बैठे हुए देवताओं, तथा ऋत्विजों की मण्डली में ( प्रतिष्ठित वेदिपर कुशा बिछाता हुआ ) अध्वर्यु इस वेदि को अनग्न बनाता है। अनग्नत्व के लिए ही ( कुश स्तरण आवश्यक है )। इसलिए ( भी ) कुशा बिछाता है ॥८॥

( अब वेदि को प्रतिरूप-मर्य्यादा से पृथिवी मानते हुए इसी दृष्टि से कुशा स्तरण की तीसरी उपपत्ति बतलाई जाती है )—

जितनी बड़ी वेदि है, उतनी बड़ी पृथिवी है। ( अर्थात् यह वेदि प्राकृतिक-सर्वभूताधारिका-पृथिवी का प्रतिरूप है )। ओषधियां ( प्रतिरूपविधि से यहां ) बर्हि हैं। ( जब कि-वेदिरूपा पृथिवी का यहां सम्बन्ध है तो ओषधियों का भी प्रतिरूप इस पर अवश्य ही प्रतिष्ठित करना चाहिए। यही कार्य्य बर्हिस्तरण से पूर्ण होजाता है। इसी अभिप्राय से श्रुति कहती है )—( बर्हिस्तरण करता हुआ ) अध्वर्यु इस पृथिवी पर ( पृथिवीस्थानीया वेदिपर ) ओषधियां ही प्रतिष्ठित करता है। ये ओषधियां इस पृथिवी में प्रतिष्ठित हैं। तात्पर्य्य इस वाक्य का यह है कि, पृथिवी का अपना पूर्ण स्वरूप वही कहलाता है जिसपर ओषधियां रहती हैं। ओषधियुक्ता पृथिवी ही सम्पूर्ण पृथिवी मानी गई है। इधर वेदि का निर्माण शुद्ध मिट्टी से हुआ है। ओषधियों को उखाड़कर केवल मृद्भाग से वेदि बनाई गई है। ओषधियों [illegible] प्रतिष्ठा का उखड़ जाना पृथिवी का निर्वीर्य्य ( ऊसर ) बन जाना है। इस निर्वीर्य्यता को दूर करने के लिए, ओषधिप्रतिष्ठा प्रतिष्ठित करने के लिए ही यहां कुशास्तरण आवश्यक है )। इस लिए अध्वर्यु कुशास्तरण करता है ॥९॥

तृतीयमुष्टि के पूर्वस्थित अग्रभागों से आच्छादित होजायँ। इस प्रकार वेदि के पूर्व भाग से स्तरण आरम्भ होगा। एवं तीनों स्तरणों में कुश के अग्रभाग पूर्व की ओर रहेंगे, मूलभाग पश्चिम की ओर रहेगा। साथ ही प्रथममुष्टि के मूलभाग मध्यमुष्टि के अग्रभागों से आच्छादित रहेंगे एवं मध्यमुष्टि के मूलभाग तृतीयमुष्टि के अग्रभागों से आच्छादित रहेंगे। इसीको त्रिवृत्स्तरण कहा जायगा। इस स्तरकर्म का आरम्भ पूर्व से होगा, अवसान पश्चिम में होगा। इसी को 'परस्ताद्-गर्भ' पक्ष माना जायगा।

( दूसरा है—'प्रागपवर्ग' पक्ष। पहिले प्रथम दर्भमुष्टि को वेदि के पश्चिमभाग में पूर्व की ओर अग्रभाग रखते हुए, तथा पश्चिम की ओर मूलभाग रखते हुए बिछाया जाता है। अनन्तर दूसरी दर्भमुष्टि बिछाते हुए प्रथममुष्टि के अग्रभागों को ऊपर उठा कर इन के नीचे दूसरी मुष्टि के मूलभाग दबा दिए जाते हैं। तृतीय मुष्टि पूर्व में बिछाई जाती है। इस के मूलभाग भी मध्यमुष्टि के अग्रभागों के नीचे दबा दिए जाते हैं इस प्रकार यह आस्तरण पश्चिम से आरम्भ होकर पूर्व में समाप्त होता है। इस पक्ष में कुशाओं का परस्पर ओतप्रोतभाव सा होजाता है। जिसप्रकार लोकव्यवहार में तृणादि के छप्पर बनाते हुए तृण-पूलकों को परस्पर दाब कर फैलाया जाता है, वैसे ही यह आस्तरण कर्म्म है। स्वयं श्रुति ने ( वेद मन्त्रने ) भी इसी पक्ष का समर्थन किया है। इसी द्वितीय पक्ष को उद्धृत करती हुई श्रुति कहती है )—

अथवा प्रवाई मर्य्यादा से ( एक मुष्टि के अग्रभागों के नीचे दूसरी के मूल दाबते हुए ) आस्तरण करना चाहिए। ( क्योंकि )—"स्तृणीत बर्हिरानुषक्" ऋक् सं० १मं०।१३सू०।५म० परस्पर सम्बद्ध बर्हि अनुषक्त बिछाने हैं यह मन्त्र इसी पक्ष को बतला रहा है ( दोनों पक्षों में मूलभाग अथ प्रदेश युक्त रहें इसी प्रकार से फलाता है। ( अथवा बर्हि के मूलभाग अग्रभागों के नीचे दबाना उभय पक्ष में प्राप्त है )। इस पृथिवीरस औषधियाँ अधरमूलरूप से ही प्रतिष्ठित हैं।

बनाता है+ ( शिरोभाग से उपलक्षित मुखाग्नि ही आहुति का ग्राहक है। इसे ही इस कर्म से प्रदीप्त किया जाता है, यही निष्कर्ष है )। आहवनीयाग्नि के ऊपर ऊपर प्रस्तर हाथ में रखता हुआ ही अग्नि को प्रसुप्त ( प्रबल ) बनाता है। यह प्रस्तर, स्नुव केशसङ्घातलक्षणा शिखा ) है। इसी को इस कर्म से इस प्रबली रूप में समाविष्ट करता है। ( शिखा भी-शिखास्थित ऊर्ध्वाग्नि भी-इस कर्म से प्रबल बन जाय )-इस लिए प्रस्तर को ऊपर ऊपर धारण करता हुआ अग्नि को प्रबल बनाता है। ● ॥ १२ ॥

## ५-आहवनीय कुण्ड के पश्चिम-उत्तर-दक्षिण प्रान्त भागों में परिधियों का स्थापन—

अग्निप्रबलीकरणानन्तर वह अध्वर्यु ( आहवनीय कुण्ड के पश्चिम, उत्तर, तथा दक्षिण के प्रान्त भागों में क्रमशः तीन ) परिधियाँ स्थापित करता है। सो जिस लिए कि, परिधियाँ स्थापित करता है-(उस की उपपत्ति बतलाई जाती है)। ( जिस समय ) देवताओं ने ( प्राणात्मक पार्थिव आग्नेयदेवताओं ने ) जिस ( अपने प्राकृतिक भूपिण्ड सम्बन्धी यज्ञ ) में इस अग्नि का होत्र-कर्म के लिए वरण किया-( वरण करने की इच्छा अग्नि से प्रकट की ), उस समय अग्नि ( प्रायु पर में यह ) बोले कि मैं इस कर्म के लिए अपना उत्साह नहीं दिखला सकता, जो कि (मैं) आप का होता बनूँ एवं जो कि आप के लिए ( पृथिवी से द्युलोक पर्यन्त लेजाने के लिए ) हविर्द्रव्य का ( भार ) वहन करूँ ( अग्नि ने होत्र कर्म में क्यों अनुत्साह प्रकट किया ? इस का कारण बतलाती हुई आगे आकर

● इसी सिद्धान्त के आधार पर लोक में भोजन-व्यवहार के समय कहा जाता है कि, अमुक भूखा थाली पर हाथ फेरते गए, और भोजन करते गए। वास्तव में भोजन वेला में शिखा पर हाथ फेरते रहने से शिरोऽग्नि प्रदीप्त होता रहता है, अन्नद्रव्य का आकर्षण स्थिर बना रहता है।

श्रुति कहती है कि )—(अग्नि ने अनुत्साह का कारण बतलाते हुए देवताओं से यही कहा कि )—हे देवताओ ! आपने मेरे ही तीन पूर्वपुरुषों ( भूतसजातीय तीन अग्नियों ) को ( होत्र कर्म के लिए ) वरण किया था (वरण करना चाहा था), और इसी विनियोग से ये तीनों अग्नि पलायित होगए थे ( अपना स्वरूप खो बैठे थे * )।

( प्रवरण कर्म की विनियोग से पलायित, तथा स्वरूपतः विकृत उन ) तीनों अग्नियों को यदि आप ( पुनः ) वापस ( इस यज्ञ में मेरी सहायता के रूप में अविकृत बना कर ) लौटा सकते हैं, तो मैं ( फिर भी यथाकथञ्चित—आप के ) इस होत्र कर्म के लिए उत्साह दिखला सकता हूं, जोकि ( मैं ) आप का होता बन जाऊं, तथा आप के हव्य का वहन करने लगजाऊं। ( अग्नि की इस सम्भावना को स्वीकार करते हुए देवताओं नें कह दिया कि ) ऐसा ही होगा। ( तत्काल देवताओं नें ) उन ( पलायित अग्नियों ) को इस अग्नि के लिए ( यज्ञ में पुनः अविकृत बनाकर ) लौटा दिया। वे ही ये तीन परिधियाँ हैं। ( अर्थात् पलायित तीनों अग्नियों के द्वारा यज्ञाग्नि को सुरक्षित बनाने के लिए ही विधानविधि से परिधियाँ स्थापित की जाती हैं ) ॥१२॥

( तीनों पूर्वपुरुषों के यज्ञ में लौट आनेपर होत्र कर्म में नियुक्त ) अग्नि यह बोले कि, वषट्कार ( रूप वज्र ) ने ही उन तीनों को पलायित किया था। मैं ( स्वयं भी ) इस वषट्कार ( रूप ) वज्र से डर रहा हूं कहीं यह वषट्कार—वज्र मुझे भी ( उन तीनों की तरह इस यज्ञ से ) पृथक् न करदे। ( मेरी दृष्टि में इस

* ये ही पलायित अग्नि व्यष्टिरूप से 'एकता, द्विता त्रिता' नामों से तथा समष्टिरूप से 'आप्त्या' नामों से प्रसिद्ध हैं। जिन का विशद वैज्ञानिक विवेचन पूर्व के 'आप्त्याब्राह्मण' में—'चतुर्धा विहितो ह वा अग्रेऽग्निरास॰' ( शत० १।२।१।१ ) इत्यादि रूप से किया जाचुका है। यज्ञ के मौलिक-स्वरूपज्ञान की दृष्टि से 'आप्त्या विज्ञान' अपना एक विशेष स्थान रखता है।

वज्र भय से बचने का सरल यही उपाय है कि, आप लोग ) इन तीनों ( पुनः लौटे हुए अग्नियों ) से ही ( तीनों ओर से ) घेर दीजिए । ( इन के आवरणक बन जाने पर ) वषट्कार वज्र मुझे ( यज्ञ से ) पृथक् न छांट सकेगा । ( देवताओं ने कहा ) ऐसा ही होगा । ( तत्काल ) देवताओं ने इन तीनों से इसे सीमित कर दिया । ( परिणामस्वरूप , वषट्कार वज्र ( इस सीमित, सुरक्षित ) अग्नि को ( यज्ञ से ) पृथक् न छांट सका । ( यहां इस वेदयज्ञ में जो अध्वर्यु होत्र कर्म्म में नियुक्त आहवनीयाग्नि के तीनों ओर पलायित अग्नियों के प्रतिरूप में तीन परिधियें स्थापित करता है ) इस कर्म्म से यह इस अग्नि के लिए ( रक्षाय ) वर्म्म ( कवच ) ही बांधता है, जो कि इन तीनों से परिधान करता है । ( होत्र कर्म्म में नियुक्त आहवनीयाग्नि की स्वरूप रक्षा के लिए ही परिधियें स्थापित की जाती हैं यही तात्पर्य्य है ॥१४॥

( होत्र कर्म्म में नियुक्त अग्नि के कहने से पलायित उन तीनों अग्नियों को आवरणक बनाने के लिए देवता जब यज्ञमण्डप में ले आए, तो ) वे तीनों कहने लगे कि, यदि आप हमें इस यज्ञकर्म्म में नियुक्त करना चाहते हैं, तो इस यज्ञ में ( प्रयाजादि अन्य गौण देवताओं की तरह ) हमारा भाग ( भागधेय भी नियत ) होना चाहिए ॥१५॥

( देवताओं ने कहा )—ऐसा ही होगा । ( प्रतिज्ञानुसार तीनों के लिए भागधेय की व्यवस्था करते हुए ) देवता कहने लगे कि, ( आहवनीय में आहुति देते समय ) जो आहुति द्रव्य परिधियों के बाहिर आ गिरेगा, वह तुम में हुत होगा । ( अर्थात् परिधि से बाहिर स्कन्न द्रव्य तुम्हारा प्रातिस्विक—असाधारण भागधेय समझा जायगा ) । इसके अतिरिक्त जो आहुतिद्रव्य ऋत्विक् लोग तुम्हारे ( परिधियों के ) ऊपर उण्डाल देंगे, वह तुम्हारी ( स्वरूप ) रक्षा का कारण बनेगा । साथही ऋत्विक्-लोग जो द्रव्य ( साक्षात् ) अग्नि में हुत करेंगे, वह ( भी )—( देवताओं के साथ साथ ) तुम्हारी रक्षा करेगा ।

